स्त्री ने उत्तर दिया कि हमारा सिर दर्द कर रहा है तथा मेरे पेट में दर्द है। ए राजा मेरे लिए ससार शून्य सा हो रहा है। अब मैं अपना क्या कुशल कहूँ ॥३॥

स्त्री के इस वचन को राजा ने ठीक से अभी सुना भी नहीं था कि वह मोरग देश की किसी धाय की खोज मे निकल गये ॥४॥

वे रास्ते के बटोहियो से तथा कुँओ पर पानी भरने वाली पनिहारिनो से और शहर के लोगो से उस स्थान का पता पूछने लगे जहाँ वह धाय रहती थी ॥५॥

बटोहियो, पनिहारिनो तथा शहर के लोगो ने राजा से यह पूछा कि आप कहाँ जायेंगे ? राजा के द्वारा उत्तर देने पर उन्होंने बतलाया कि यहाँ से उत्तर और पच्छिम की ओर उस धाय का घर है जहाँ पर चन्दन का वृक्ष लगा है ॥६।७॥

राजा धाय के घर मे जाकर घुसने लगा। तब उसने कहा कि कौन मेरे टट्टर को खोल रहा है। ऐ राजा तुम किस स्त्री के पति हो जो आधी रात को मेरे घर में चले आ रहे हो ॥८॥

राजा ने अपने को छिपाते हुए कहा कि मैं राजा दशरथ का लडका हूँ। मैं ही आधी रात को आकर तुम्हारे टट्टर को खोल रहा हूँ ॥९॥

उस धाय ने कहा कि क्या तुम्हारी माँ को बच्चा पैदा होने वाला है या तुम्हारी बहिन गर्भवती है अथवा तुम्हारी स्त्री व्याकुल है और मुझे चाहती है ? ॥१०॥

राजा ने उत्तर दिया कि मेरी माँ को न तो बच्चा पैदा होने वाला है और न मेरी बहिन गर्भवती है। ऐ धाय! मेरी स्त्री अत्यन्त व्याकुल है और वह तुमको चाहती है ॥११॥

धाय ने कहा कि ऐ राजा तुम अपने चलने के लिए हाथी और घोड़ा ठीक करो। परन्तु मेरे लिए पालकी का प्रबन्ध करो जिसमें लाल परदा लगा हुआ हो। मैं उसी में चढ़ कर तुम्हारे घर चलूँगी ॥१२॥

## सन्दर्भ—स्त्री की पुत्र-कामना का वर्णन

( ६ )

गगा के ऊँच आरारवा[1], चढत डर लागेला[2] हो।
ताही चढि कोसिला नहाली, मुकुती[3] बनावेली हो ॥१॥
हँसि के जे बोलेली गगाजी, सुन ए कोसिला रानी हो।
ए कोसिला कवन सकट तोहरा परले[4] मुकुती बनावेलु हो ॥२॥
सोनवा ए गगा जी ढेर बाटे, रूपवा[5] के पूछेला हो।
मोरा रे सनततिया[6] के साध[7], सनतति हम चाहिले[8] हो ॥३॥

गगा का किनारा बहुत ऊँचा है। उस पर चढन से डर मालूम होता है। कौशिल्या उसी किनारे पर चढकर अपनी मुक्ति बनाने के लिए नहाने चली ॥१॥

गगाजी ने हँस कर कौशिल्या से कहा कि तुम पर कौन सी विपत्ति आ पडी है जिससे तुम अपनी मुक्ति बनाने के लिए स्नान कर रही हो ॥२॥

कौशिल्या ने उत्तर दिया कि ऐ गगाजी मुझे सोना की आवश्यकता नही है। चाँदी की तो चर्चा ही नही भला उसे कौन पूछता है। मुझे पुत्र की इच्छा है, वही मै चाहती हूँ ॥३॥

## सन्दर्भ—सीता का वनवास, उनका विलाप तथा जंगल में पुत्र-जन्म।

( ७ )

राम अवरु लछुमन भइया, आरे एकली[9] बहिनियाँ हइहो की।
ए जीव राम जी बइठेले जेवनरवा[10], बहिन लइया[11] लावेरे की ॥१॥

---

[1]किनारा। [2]लगता है। [3]मुक्ति। [4]पडा है। [5]चांदी। [6]सन्तति (पुत्र)। [7]इच्छा। [8]चाहती हूँ। [9]अकेली। [10]भोजन। [11]मिथ्यारोप।

ए भइया भउजी के द ना वन बासवा, जिनि रावना' उरेहेले' की ॥२॥
जिनि सोना भूखा के भोजन देलों आरे लांगा' के बहतरवा' हो की।
से हो सीता गइँ वा रे आसापति, कइसे बनबासवि हो की ॥३॥
मोरा पिछुवारावा कहरवाँ भइया, वेगें चलि आवहु हो की।
भइया सीता जोगे डँडिया' रे फानाव, सीता के बन पहुँचावहु हो की ॥४॥
रोवेलि सीता देई अछन कइ, अवरु नीछन कई हो की।
ए जीव के मोरा आगावाँ से पाछावों, लटवा 'खोली नु हो की ॥५॥
वन में से निकले वनसपति" आरे सीता समुझावेले रे की।
ए सीता हम तोहरा आगावाँ से पाछावा, लटवा खोलवि हो की ॥६॥
कुसवा'" ओढन कुस डासन', वनफल भोजन हो की।
ए जीव कुसवे के हाजामा'' रे बनचलो, लोचन' पहुँचावेला हो की ॥७॥
पहिल लोचन राजा दसरथ, तब कोसिला रानी हो।
तीसरे लोचन लछुमन देवर, रमइया' जनि सुनसु हो ॥८॥
चारु चउखंड के पोखरवा, चुने" चुनघटल हो।
ताहि चढ़ि राम करे दतुवनि, नउवा'' लोचन लेलें जाला नु हो ॥९॥
काहावा" के हव तुहु हजमा, काहा रे तुहु जाल नु हो।
ए जीव केकरा भइले नन्दलाल, लोचन लेके जाल नु हो ॥१०॥
वन ही के हम हइ हाजामा, अजोध्या कहले जाइले हो।
ए जीव सीता के भइले नन्दलाल; लोचन लेके जाइले हो ॥११॥
पहिले लोचन राजा दलरथ; तब त कौसिला रानी हो।
ए जीव तीसरे लोचन लछुमन देवर, राम जनि सुनसु हो ॥१२॥

---

'दे दो। 'रावण। 'चित्र बनाती है। 'गंगा। वस्त्र। 'अधिक। 'पालकी। 'चढाओ। 'जोर से रोना। ''बाल। ''वन देवता। ''कुश। 'विछौना। ''नाई। ''सन्देश। ''राम। ''चूना। ''नाई। ''कहाँ से।

राजा दसरथ चढन के घोडवा; कोसिला रानी आभरन[1] हो।
ए जीव लछुमन दुनो काने सोनवा; नउवा रहसि[2] घर जावहु हो॥१३
चिठिया लिखेले राजा रामचन्द्र, देहु तुह सीता के हाथ में हो।
ए जीव सब कुछ अवगुनवा सीता अब बकसहु[3] हो ॥१४॥
इहो मूल[4] रहिते ससुर के, अवरु भसुर जी के हो।
ए जीव इहो सूलवा सालता[5] रे करेजवा, अजोध्या कइसे जाइबि
हो ॥१५॥

राम और लक्ष्मण दो भाई हैं और उनकी अकेली एक ही वहिन है। जब राम भोजन करने के लिए वैठते है तब वहिन सीता पर अनेक झूटी वाते कह कर मिथ्यारोप लगाती है ॥१॥

वहिन ने कहा कि ऐ भाई! भावज (सीता) को वनवास दे दो क्योकि यह पर-पुरुष रावण का चित्र वना रही थी ॥२॥

इस पर राम ने उत्तर दिया कि जो सीता भूखे को भोजन तथा नगे को वस्त्र देती है, जो सीता गर्भवती है, उसे मै वनवास कैसे दे सकता हूँ ॥३॥

परन्तु वहिन ने राम को सीता को वनवास दिलाने के लिये तैयार कर लिया और वह कहती है कि ऐ मेरे घर के पीछे रहने वाले कहार! तुम लोग शीघ्र चले आओ और पालकी पर चढा कर सीता को वन मे पहुँचा आओ ॥४॥

यह समाचार सुन वेचारी सीता वडे जोरो मे करुण क्रन्दन करने लगी और कहने लगी कि अव कौन मेरे वालो को खोलेगा (और उनका प्रसाधन करेगा) ॥५॥

जव सीता वन में पहुँची तव वन-देवी वन में से निकल कर सीता को समझाते हुए कहने लगी कि ऐ सीता! मै तुम्हारे वालो को खोलूगी ॥६॥

---

[1]आभूषण। [2]आनन्द से। [3]क्षमा कर दो। [4]दुख। [5]कष्ट देता है।

सीता ने कुश (घास विशेष) का ही ओढना तथा कुश का ही बिछौना बनाया। वन के फलो का भोजन करने लगी। उसने कुश का ही एक नाई बनाया और उसे अपना सन्देश पहुँचाने के लिए अयोध्या भेजा ।।७।।

सीता ने उस सन्देश-वाहक से कहा कि इस सन्देश को पहिले राजा दशरथ सुने, फिर रानी कौशल्या सुने, फिर लक्ष्मण। परन्तु राम को यह सन्देश बिल्कुल मत सुनाना ।।८।।

एक बहुत बडे, चौडे तालाब के किनारे के मकान के ऊपर जो चूने से पुता हुआ था——रामचन्द्रजी दतौन कर रहे थे। नाई उस समय सन्देश लिये हुए जा रहा था ।।९।।

रामचन्द्र ने उससे पूछा कि ऐ नाई! तुम कहाँ से आये हो और कहाँ जाओगे। किसको पुत्र हुआ है? जिसका सन्देश तुम लेकर जा रहे हो ।।१०।।

नाई ने उत्तर दिया कि मैं वन मे से आ रहा हूँ और अयोध्या जा रहा हूँ। सीताजी को पुत्र हुआ हैं। वही सन्देश लेकर मैं अयोध्या को जा रहा हूँ ।।११।।

मैं इस सन्देश को पहिले राजा दशरथ को सुनाऊँगा, फिर रानी कौशिल्या को, फिर लक्ष्मण को। परन्तु राम को मैं यह सन्देश नहीं सुना सकता ।।१२।।

जब नाई ने यह सन्देश राजा दशरथ को सुनाया तो प्रसन्न होकर उन्होंने चढने के लिए नाई को एक घोडा दिया। रानी कौशिल्या ने आभूषण दिये तथा लक्ष्मण ने दोनो कानो का सोना अर्थात् कुण्डल दिया। नाई इस सब सामान को लेकर प्रसन्न होकर वन को चला गया ।।१३।।

जब नाई वन को लौटने लगा तो रामचन्द्र ने उसको एक पत्र दिया और कहा कि इसे सीता के हाथो में दे देना तथा मेरी ओर से यह कहना कि सीता मेरे सब दोषो को क्षमा कर दें ।।१४।।

नाई ने सीता से राम का सन्देश कहा तब सीता ने उत्तर दिया कि राम का दिया हुआ वनवास रूपी कष्ट मेरे हृदय को वेध रहा है। मैं भला अयोध्या कैसे लौट सकती हूँ ।।१५।।

इस गीत में जिस घटना का वर्णन किया गया है वह ऐतिहासिक दृष्टि

से अत्यन्त अशुद्ध है। सीता का वनवास राम की वहिन (शान्ता) के कुचक्र के कारण नहीं हुआ था वल्कि एक धोवी के अपवाद के कारण हुआ था। सीता के द्वारा पुत्र-जन्म का सन्देश भेजना भी ऐतिहासिक तथ्य के विरुद्ध है। अत यहाँ राम एव सीता का अर्थ किसी साधारण व्यक्ति से समझना चाहिए, दशरथ के पुत्र और पुत्र-वधू से नही।

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्म के लिए स्त्री की प्रवल-कामना

( ८ )

तर वहे गगा से जमुना उपर मधु पीपरि[१] हो।
की ए जीव ताहावाँ वसेलें[२] राजा ठाकुर पुतरी उरेहेलें[३] हो ॥१॥
मोरा पिछुवारावा पडित भइया वेगे चलि आवहु हो।
ए भइया का विधि लिखल लिलार सँतति नाहि पाइले हो ॥२॥
नइ पोथी खोलले पुरानी पोथी खोलले, करम वाँचि[४] दिहलनि हो।
ए रानि नाहि विधि लिखले लिलार[५] सँतति[६] नाहि मिलेला[७] हो ॥३॥

कोई स्त्री पुत्र न होने के कारण से दु खी है। वह कहती है कि नीचे गगा वहती है और उसके पास ही यमुना वहती है। वहाँ एक मधुर पीपल का पेड है। वहाँ मेरा पति रहता है तथा चित्र वनाया करता है ॥१॥

स्त्री ने कहा कि ऐ मेरे घर के पीछे रहने वाले पण्डित जी तुम शीघ्र चले आओ और देखो कि ब्रह्मा ने मेरे ललाट मे सन्तति (पुत्र) का होना लिखा है या नही ॥२॥

पण्डित जी आये और नई तथा पुरानी पुस्तको को खोल कर देखा। उस स्त्री की कर्म-रेखा को पढा और कहा कि हे स्त्री ब्रह्मा तुम्हारे लिलार मे पुत्र का योग नही लिखा है अतएव तुम्हे पुत्र पैदा नही हो सकता ॥३॥

प्राचीन काल से ही पुत्र का पैदा होना वहुत वडे सौभाग्य तथा उत्सव

---

[१]पीपल। [२]रहता है। [३]चित्र। [४]पढकर के। [५]ललाट। [६]सन्तति (पुत्र)। [७]मिलेगा।

का अवसर समझा जाता है। हमारे षोडश संस्कारों में 'पुंसवन' संस्कार एक बड़ा संस्कार समझा जाता था। यह संस्कार इसलिए किया जाता था कि होनेवाली सन्तान पुत्र ही हो, पुत्री नहीं। पुत्र का होना यहाँ तक आवश्यक समझा जाता था कि शास्त्रकारों ने विधान कर दिया कि "अपुत्रस्य गतिर्नास्ति"। यह भावना देहातों में अब भी दृढ़मूल है। अतएव पुत्रहीन स्त्रियों की चिंता का अनुमान सहज ही में किया जा सकता है। इस गीत की स्त्री पुत्राभाव में इसीलिए इतनी व्याकुल है।

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्म

( ९ )

घर घर फिरेले नउनिया[1] त अवरु बरीनिया[2] नु ए।
ए रानि आजु मोरा राम जनमिहें भरतजी के तीलक ए ॥१॥
ओबरीनी[3] झगडेले धगडिनिया, दुअरिया पर नाउनि ए।
ए रानि हम लेबों राम ओढ़निया[4] तबहिं नोह[5] टुंगबि[6] ए ॥२॥

कोई स्त्री कहती है कि मेरे घर-घर में नाउनि (नाई की स्त्री) और बारी (कहार) की स्त्री घूम रही हैं। वे कहती हैं कि ऐ रानी आज मेरे इस घर में राम (पुत्र) पैदा होगा और भरत (दूसरे पुत्र) का तिलक होगा ॥१॥

धाय (दाई) घर में अपना पुरस्कार लेने के लिए झगड़ा कर रही है और दरवाजे पर नाई की स्त्री बैठी है। वह कहती है कि ऐ रानी मैं पुत्र जन्म के पुरस्कार स्वरूप ओढ़ने के लिए चादर लूँगी, तभी तुम्हारे नख को काटूँगी ॥२॥

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्मोत्सव का विशद वर्णन

( १० )

बाजन बाजेला बनहिं बीखे[7], अजोधा में तड़पेला[8] हो।
लालाना असीहिं कोस हो अजोधा, सबद[9] कानवा परि जइहे हो ॥१॥

---

[1]नाई की स्त्री। [2]बारी की स्त्री। [3]घर में। [4]चादर। [5]नख। [6]काटूँगी। [7]मध्य में। [8]दुखी होते हैं। [9]शब्द।

हकर[1] अजोधा के काँहारा[2] वेगहि चलि आव सु हो।
काहारा सीता जोगे डॅडिया फानाव, अजोधा पहुचावहु हो ॥२॥
हथिया ना देखो हथिसारावाँ[3], भइसि डील डावर[4] हो।
लालाना गोऊ ना देखो गोऊसालावा[5], अजोधा हमारा लुटि गइले हो ॥३॥
हथिया त देखों बभन[6] दान, भइसि भटन[7] दान हो।
ललना गइया[8] भइल साधु दान, गोदिन[9] का जनम भइल हो ॥४॥
काकाना[10] ना देखिले लुलुहि[11] बीखे, दुलरी[12] गलहीं[13] बीखे हो।
ललना मोतिया ना देखो सिर मॉग, अजोधा लुटि गइले हो ॥५॥
काकाना ननद दान कइलें, दुलरी कइली सासु दान हो।
राम धन, धान लुटवले, उछाह[14] सतति भइलें[15] हो ॥६॥

सीता को वाल्मीकि के आश्रम मे पुत्र रत्न उत्पन्न हुए हैं। उसी समय का यह वर्णन है। सीता के पुत्र होने के कारण से वन मे वाजा वज रहा है परन्तु अयोध्या के लोग उस उत्सव मे सम्मिलित न हो सकने के कारण से दुःखी हो रहे हैं। सीता जी कहती हैं कि अयोध्या यहाँ से अस्सी कोस है। शायद ही वहाँ के लोगो के कान मे यह आवाज पडे ॥१॥

कोई सखी कहती है कि अयोध्या मे कहारो को शीघ्र ही वुलाओ। ऐ कहार! सीता को पालकी मे बैठा लो और शीघ्र अयोध्या पहुँचा दो ॥२॥

जव सीता अयोध्या को लौट रही है तो वह कहती है कि हस्तिशाला मे मैं हाथी नही देखती हूँ। गोशाला मे गाय और भैंस को नही देख रही हूँ। मालूम होता है कि हमारी अयोध्या लुट गई हो ॥३॥

---

[1]बुलाओ। [2]ढोने वाले। [3]हस्तिशाला। [4]निवास स्थान। [5]गोशाला। [6]ब्राह्मण। [7]भाट। (भट्ट)। [8]गाय। [9]पुत्र। [10]कंकण। [11]हाथ। [12]हार। [13]गला। [14]आनन्द। [15]हुआ है।

हाथी तो ब्राह्मन को, भैंस भाटो को तथा गाय साधुओं को दान में दे दी गई हैं क्योंकि मेरे पुत्र पैदा हुए हैं ॥४॥

घर की स्त्रियों के हाथ में न तो कंकण दिखाई पड़ता है और न गले में हार ही। सिर के माग में पिरोये हुए मोती भी नहीं दीखते है। हमारी अयोध्या लुट गई है ॥५॥

हमारी ननद ने कंकण और सास ने हार दान कर दिया है। राम ने पुत्र-जन्म के आनन्द तथा उत्सव में अपना धन तथा धान्य सब गरीबों को दान देकर लुटा दिया है ॥६॥

इस गीत में पुत्र-जन्म के उत्सव के उछाह का बड़ा ही सुन्दर चित्र खींचा गया है। इस उत्सव में जिसे जो वस्तु प्यारी है उसे ही लुटा रहा है। पुत्र के पिता ने तो अपना धन, धान्य ही लुटा दिया। आजकल भी पुत्र-जन्म के अवसर पर अनेक दान-पुण्य तथा उत्सव मनाये जाते हैं। दिलीप को तो इस अवसर पर तीन को छोड़ चौथी कोई वस्तु भी "अदेय" नहीं थी।

"जनाय शुद्धान्तचराय शंसते, कुमार जन्मामृतसम्मिताक्षरम्।
अदेयमासीत्त्रयमेव भूपते, शशिप्रभं छत्रमुभे च चामरे ॥"

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्म के पहिले स्वप्न-दर्शन विचार

( ११ )

सुतल रहलों रे अटरिया, सपन एक देखिले हो।
आरे हाइ रे सासु सपनवा के कारन बीचार, सपन एक देखिला हो ॥१॥

गइया के देखलों बछरुआ[1] सगे, बाभाना[2] जनेउवा[3] सगे हो।
कि हाइ रे सासु आँगना में देखलों रे कलसवा[4], त असवा ववद[5] फरे हो ॥२॥

---

[1]बछड़ा। [2]ब्राह्मण। [3]यज्ञोपवीत। [4]कलश। [5]प्रचुर।

गइया त हवे लछिमिया¹, त बाभाना नारायन हो।
हाइ रे वहुआ कलसवा त तोरे एहवात², त अमवा सँतति हवे³ रे॥३॥

कोई वधू अपनी सास से कह रही है कि मैं अटारी पर सो रही थी। उसी समय मैंने एक सपना देखा। ऐ सास! मेरे सपने के फल का तुम विचार करो॥१॥

मैंने गाय को अपने बच्चे के साथ, ब्राह्मण को जनेऊ के साथ देखा। मैंने आँगन में घडे को रक्खा हुआ तथा आम को खूब फलते हुए देखा है॥२॥

सास ने सपने के फल का विचार करके कहा कि ऐ वहू! गाय लक्ष्मी है, ब्राह्मण नारायण है, आँगन में रक्खा हुआ कलश तुम्हारा सौभाग्य है तथा आम पुत्र होने का लक्षण है॥३॥

## सन्दर्भ--पति के द्वारा छिपकर गर्भाधान करना

( १२ )

माघ ही मास के चउथिया⁴ वहुवा मोरी भूखेले हो।
ए ललना वहुवा चलेले असनान, त सासु नीरेखेले⁵ हो॥१॥
ए वहुवा कवना चेलिकवे⁶ लोभइलु गरभ रहि गइल रे।
पूत मोरा वसेला अजोध्या पतोहिया राजा ओवरि रे॥२॥
पूत रउरा वसेले अजोधा, पतोहिया राजा ओवरि रे।
सासु भँवारा⁷ सरीखे प्रभु अइले, गरभ रहि गइल रे॥३॥
मोरा पिछुवारावा पटहेरा⁸ भइया, वेगे चलि आवहु रे।
भइया रेसम के जलिया⁹ वीनि देहु, त भँवरा वझाइवि¹⁰ रे॥४॥
घरी राति गइली पहर राति गइली, त भँवरा वझाइलेनि रे।
सासु चीन्हि¹¹ लेहु आपन वेटवना, कलंक जनि लावहु रे॥५॥

---

¹लक्ष्मी। ²सौभाग्य। ³है। ⁴चौथ। ⁵देखती है। ⁶परपुरुष। ⁷भ्रमर। ⁸गहना गूँथने वाला। ⁹जाल। ¹⁰फँसाऊँगी। ¹¹पहचानो।

ए वहुवा सापावा गोजरवा[१] लाँघी अइल वलइया[२] हमरा लागहु रे।
भल कइलु ए वहुवा भल कइलु, वेटवा[३] वियइलु[४] नु रे ॥६॥

माघ के महीने मे वधू ने करवा चौथ का व्रत किया था। अतएव वह उस दिन उपवास कर रही थी। जब वह स्नान करने के लिए चली तो सास ने उसे देखा ॥१॥

कुछ दिनो के पश्चात् जब उस स्त्री को गर्भ रह गया तब सास ने उससे कहा कि तुम किस पर-पुरुष से फस गयी हो, जिसके कारण तुम गर्भवती हो? मेरा लडका अयोध्या (परदेश) मे रहता है ॥२॥

इस पर वधू ने उत्तर दिया कि लडका अयोध्या में रहता है और पतोहू घर में रहती है यह कथन ठीक है। परन्तु भ्रमर के समान छिपकर मेरा पति मेरे पास आया था। इसी कारण से मुझे गर्भ रह गया है ॥३॥

वधू ने कहा कि ऐ मेरे घर के पीछे रहनेवाले पटहेरा (वह जाति जो गहना गूँथती है) भइया! तुम जल्दी चले आओ । रेशम का एक जाल बुन कर मुझे दो। मै एक भ्रमर (पति) को फँसाऊँगी ॥४॥

एक घडी रात गई; एक प्रहर रात बीत चली तब कहीं पति आया स्त्री ने उसे अपनी बातो में फँसा लिया और सास से कहा कि अब तुम अपने बेटे को पहिचान लो तथा फिर मुझे कलक मत लगाओ ॥५॥

सास ने लज्जित होकर कहा कि मेरा लडका रात्रि मे साँप और गोजर को लाँघ कर आया होगा। मै उसकी बलैया लेती हूँ। ऐ वधू! तुमने अच्छा काम किया जिससे तुम्हे पुत्र पैदा हुआ ॥६॥

## सन्दर्भ—स्त्री के प्रसव-कष्ट का वर्णन

( १३ )

एके कोठरिया[६] में दूनो जना, दूनो जना केलि[७] करसू[८] रे।
आरे अंग अग पीरवा[९] अँगइले[१०], केहु नाहि जागेला रे ॥१॥

---

[१]कीडा। [२]निछावर। [३]अच्छा काम किया। [४]पुत्र। [५]पैदा किया। [६]कमरा। [७]क्रीडा आनन्द। [८]करते है। [९]व्यथा। [१०]समा गया।

आरे एक जागे छोटका देवरवा, जिन्हि बँसिया वजावेले रे।
आरे एक जागे चेरिया लउँड़िया; जिन्हि अँगना वहारेले[1] रे ॥२॥
ए चेरिया दुअरा[2] सुतेला सजइतवा[3]; वोलाइ घरवा देहु न रे।
ए सजइत रउरा धनि वेदने[4] वेयाकुल; रउरा के वोलावेलि रे ॥३॥
पासावा लडवनी वेल तर अवरु ववुर तर रे।
ए सजइत धवरि[5] पइसेले गाजा ओवर, कह ना धनि कुसल रे ॥४॥
ए सजइत हँसि हँसि विरवा[6] लगावेले, मुसुकि[7] जनि वोलहु हो।
ए सजइत वुझि[8] जाहु आपन अवगुनवा, मुसकि जनि वोलहु हो ॥५॥
ए सजइत मिलि जुलि बन्हली रे मोटरिया[9], खोलत वेरियाँ[10] अकसर[11] हो।
छनिया[12] त रहीत छवाह[13] दिहतों लोगवा[14] वटोरि[15] दिहतों हो ॥६॥
ए धनिया आजु त कुवति[16] तोहार, ऊपर परमेसर[17] हो ॥७॥

एक ही कमरे में दो आदमी—स्त्री और पुरुष हैं और दोनों भोग-विलास कर रहे हैं। गर्भाधान के वाद जव लडका होने का समय आया तव स्त्री के अग-अग मे पीडा होने लगी। परन्तु कोई नही जगा ॥१॥

केवल एक छोटा देवर जो वशी वजाया करता था—जगा। फिर वह दासी जगी जो आँगन मे झाडू लगाया करती थी ॥२॥

स्त्री ने उस दासी से कहा कि ऐ दासी! मेरा पति वाहर द्वार पर सो रहा है, उसे जाकर वुला लाओ। दासी ने पति से कहा कि तुम्हारी स्त्री पीडा मे व्याकुल है और तुम्हे घर मे वुला रही है ॥३॥

---

[1]झाडती है। [2]द्वार। [3]पति। [4]वेदना। [5]दौड कर। [6]बीडा (पान का) [7]मुसकराना। [8]समझ जाओ। [9]गठरी। [10]समय। [11]अकेला। [12]छप्पर। [13]मरम्मत कराना। [14]मनुष्य। [15]इकट्ठा करना। [16]शक्ति। [17]परमेश्वर।

पति यह समाचार सुनते ही दौड़कर के घर में घुस गया और स्त्री ने पूछा कि तुम्हारी क्या हालत है ।।४।।

स्त्री ने उत्तर दिया कि ऐ पति ! तुम हँस-हँस कर पान का बीड़ा ला रहे हो । परन्तु तुम मुसकरा कर मत बोलो । तुमने जो करतूत किया है उसे समझ जाओ और मुसकरा कर मत बोलो ।।५।।

स्त्री ने फिर कहा कि हम दोनों ने मिल करके पुत्र-जन्म रूपी गठरी को बाँधा परन्तु इस गठरी को मुझे ही अकेले खोलना पड़ रहा है अर्थात् गर्भाधान के कारण हम दोनों आदमी हैं परन्तु प्रसव-पीड़ा मुझे अकेली ही सहनी पड़ रही है ।।६।।

पति ने उत्तर दिया कि ऐ स्त्री ! यदि छप्पर को छवाना (मरम्मत करना) होता तो मैं अनेक आदमियों को इकट्ठा करके छवा देता । परन्तु इस कार्य में मैं तुम्हारी क्या सहायता कर सकता हूँ ? इस समय तो तुम्हारी सहन-शक्ति और परमेश्वर के भरोसे ही बेड़ा पार लग सकता है ।।७।।

इस गीत में पति के संयोग-समागम को "अवगुनवा" कहना कितना व्यंजना-पूर्ण है । इससे निकलने वाली ध्वनि को सहृदय ही समझ सकते हैं । जिस दुःख में हाथ बँटाने में पति असमर्थ है उस दुःख को उसे स्त्री को देने का क्या अधिकार है । यदि उसका यह कार्य 'अवगुण' नहीं तो और क्या कहा जाय ? इस गीत में एक दूसरी विशेषता है पुत्र को स्त्री तथा पुरुष के द्वारा मिल-जुल कर बाँधी गई गठरी कहना । वास्तव में पुत्र स्त्री-पुरुष के परस्पर प्रेम की ग्रन्थि रूप होता है । महाकवि भवभूति ने उत्तर-रामचरित (३ अंक १७ श्लोक) में पुत्र को दम्पति की प्रेम-ग्रन्थि कहा है—

> अन्तःकरण तत्त्वस्य दम्पत्योः स्नेह संश्रयात् ।
> आनन्दग्रन्थिरेकोऽयमपत्यमिति कथ्यते ।।

वास्तव में पुत्र स्त्री-पुरुष की प्रेम-मंजरी का फल है । भाव बहुत ही सुन्दर है ।

## सन्दर्भ—चौर्य-रति-वर्णन

( १४ )

साँझ ही चोरवा[1] समइले, पलँग चढ़ि बइठले हो।
आरे हाइ रे मुसलनि[2] प्रेम धरोहर हरखि के बाहर भइले हो ॥१॥
मुसलनि खाटी तर के पाटी, सिरहाना[3] पटडेहरि हो।
आरे हाइ रे सासु मुसलनि राउर[4] बेटा, हरखि के बाहर भइले हो ॥२॥

कोई स्त्री कहती है कि ऐ सास! तुम्हारा लड़का साँझ ही को हमारे घर में चोर की तरह घुस आया और मेरे पलँग पर आकर बैठ गया। वह आकर मेरे प्रेम रूपी धरोहर को चुरा ले गया और बाहर चला गया ॥१॥

चारपाई की पाटी तथा सिर की तकिया वह चुरा ले गया। ऐ सास तुम्हरा बेटा आनन्द में बाहर चला गया ॥२॥

## सन्दर्भ—पुत्रजन्म के बाद पति द्वारा स्त्री का उपचार

( १५ )

कवन राम के ऊँची चउपरिया[5], मानिक[6] दीप जरेला[7] हो।
आरे कवन राम के इहे बिरिज नारी[8], त पुत्र भले सोभेला हो ॥१॥
दुवरा से अइले कवन राम, अपना नारि से बिनती करे हो।
बहुवा तुम्हे तिलरी[9] गढ़ाईं[10], पियहु मधु पीपरि हो ॥२॥
पीपरि के झार[11] हम न सहबि, पीपरि हम न पीयबि हो।
ससुर आँसू भरेला दुनो नयना, पीपरि हम ना पीयबि हो। ३॥

---

[1]चोर। [2]चुरा लिया। [3]सिर की ओर। [4]आपका। [5]चौपाल। [6]माणिक्य। [7]जलता है। [8]स्त्री। [9]हार। [10]गढ़ा दूँगा। [11]कष्ट।

दुवरा से अइले कवन राम, अहपि[1] तहपि बोलेला हो।
धनिया करबो मैं दोसर बियाह[2], पियहु मधु पीपरि हो ।।४।।
सवती[3] के जार हम ना सहबि, पियबि हम पीपरि हो।
ए प्रभु पगरी के पेचवे छनइलो[4], पीयबि मधु पीपरि[5] हो ।।५।।

किसी पुरुष की ऊँची चौपाल है। उसमे माणिक्य के समान उज्ज्वल प्रकाशमान दीप जल रहा है। इसकी स्त्री को पुत्र हुआ है जो बहुत अच्छा लगता है ।।१।।

द्वार पर से पति घर मे आया और अपनी स्त्री से प्रार्थना करने लगा कि ऐ स्त्री! तुम मधु और पीपल खाओ। (जिससे पेट का दर्द जाता रहे)। मैं तुम्हारे लिए गले का हार बनवा दूंगा ।।२।।

तब स्त्री ने उत्तर दिया कि मैं पीपल खाने के कष्ट को स्वीकार नहीं कर सकती। ऐ ससुर! मेरी दोनो आँखो मे आँसू भर रहे है, अतएव मैं मधु पीपल नही पी सकती हूँ ।।३।।

जब पति को पता चला कि उसकी स्त्री पीपल नहीं खा रही है तब वह द्वार पर से घर आया और गरज-गरज कर अपनी स्त्री से कहने लगा कि यदि तुम मधु और पीपरि नहीं खाओगी तो मैं दूसरा विवाह कर लूँगा ।।४।।

तब स्त्री ने उत्तर दिया कि मैं सपत्नी के कष्ट को नही सहन कर सकती। ऐ पति! तुम अपनी पगडी के कपडे में पीपल को छान लो तो उसे मैं अवश्य पी लूंगी ।।५।।

## सन्दर्भ--पुत्र-जन्म के कारण प्रसन्नता का एवं पुत्री-जन्म के भय का वर्णन

( १६ )

माघ ही पूस के रहरिया[6] त झपर झपर[7] करे रे।
ए ललना ओइसन झपेरे[8] हमरा हरि जी, त बबुआ के जनम सुने रे।।१।।

---

[1]गरज करके। [2]विवाह। [3]सपत्नी। [4]छाना गया। [5]पीपल वृक्ष विशेष का फल। [6]अरहर। [7]लहलहाती है। [8]आनन्दित होते हैं।

जइसन कासी में सिव हवे, नरलोक पूजेला रे।
ओइसन पूजेले हमरो हरि जी, त बबुआ का जनल नु रे ॥२॥
साल ओढ़न साल डासन, मेवा फल भोजन रे।
ए ललना चनन के जरेला पँसगिया[1], निनरि[2] भल आवेला रे ॥३॥
जइसन दहे[3] मे के पुरइनि[4] दहे विचे काँपेले[5] रे।
ए ललना ओइसन काँपेले हमरो हरि जी, धिया[6] कारे जनम नु रे ॥४॥
कुस ओढन कुस डासन, वन फल भोजन रे।
ए ललना खुखुडी[7] के जरेला पँसगिया निनरियो[8] ना आवेला रे ॥५॥

जिस प्रकार माघ और पौस के महीने में अरहर का पौधा लहलहाता है उसी प्रकार मे हमारा पति पुत्र-जन्म के उत्सव में आनन्दित हो रहा है ॥१॥

जिस प्रकार काशी के लोग शिव अर्थात् विश्वनाथजी की पूजा करते हैं उसी प्रकार से पुत्र-जन्म के अवसर पर मेरा पति मुझे पूजता अर्थात् आदर देता है ॥२॥

स्त्री कहती है कि शाल अर्थात् दुशाला मुझे बिछाने को तथा दुशाला ही ओढने को मिलता है। भोजन के लिए मेवा फल मिलता है। मेरे पाँसग मे चन्दन जलता है। अतएव नीद खूब आती है ॥३॥

जिस प्रकार से तालाव के बीच में स्थित पुरैन का पत्ता काँपता रहता है उसी प्रकार से मेरा पति पुत्री का जन्म होने से काँपता अर्थात् डरता है ॥४॥

दुर्भाग्य से यदि लडकी पैदा हो जाती है तो वह कुश ओढने को देता है और कुश ही बिछाने को देता है। वन के फल भोजन करने को देता है। बुरी लकडी जलाने के लिए देता है जिससे मुझे नीद नही आती ॥५॥

---

[1]गर्भगृह या प्रसवगृह के द्वार पर जलने वाली लकडी। [2]नींद। [3]तालाव। [4]पुरैन का पत्ता। [5]काँपती है। [6]पुत्री। [7]नीच काष्ठ। [8]नींद।

यो तो लडकी का पैदा होना सर्वत्र बुरा माना जाता है परन्तु देहाती दुनिया मे यह विशेष कर गर्हित समझा जाता है। देहातो मे कहते है कि लडकी के पैदा होते ही तीन हाथ पृथ्वी नीचे दब जाती है। जिस स्त्री को लडकी पैदा होती है उसका आदर नही होता और उसको वस्त्र तथा भोजन भी बुरा दिया जाता है। उपर्युक्त गीत मे इसी दशा का चित्रण किया गया है।

## सन्दर्भ—वन्ध्या की मनोवेदना का वर्णन

( १७ )

गया नहइलो गजाधर,[1] अवरु बेनी माधव रे।
ए ललना! अतना तीरिथि[2] हम कइली, बाँझिनि[3] रहि गइली नु रे॥१॥
सासु ससुर नाहि मनलू, ननद ना दुलारेलु रे।
भसुर अलोत देइ ना चललू, बाँझिनि होइ गइलू नु रे॥२॥
सासु ससुर अब मानबि ननदो[4] दुलारबि नु रे।
ललना भसुरा अलोत[5] देइ चलबि, बाँझिनि रहि गइली नु रे॥३॥
नदिया का तीरे कदम गाछि अवरु चनन गाछि रे।
ए ललना ताहि तर ठाढ़ रे नारायन, बालाका उरेहेले रे॥४॥
अताना तीरिथि हम कइली, बाँझिनि हम रहि गइली रे॥५॥

कोई बाँझ (वन्ध्या) स्त्री पुत्र के अभाव के कारण दुःखी होकर स्वत कह रही है कि पुत्र की प्राप्ति के लिए मैने गया, गजाधर तथा वेनीमाधव (काशी) आदि अनेक तीर्थो मे भ्रमण किया परन्तु फिर भी मै बाँझ रह गई॥१॥

इसके उत्तर मे किसी दैवी शक्ति ने कहा कि तुमने अपनी सास और ससुर का आदर नहीं किया, ननद को प्यार नहीं किया, भसुर से परदा नहीं किया। इसीलिये तुम बाँझ रह गयी॥२॥

---

[1] और। [2] तीर्थ। [3] वन्ध्या। [4] प्यार करूँगी। [5] परदा। [6] वृक्ष।

इस पर स्त्री ने कहा कि अब सास, ससुर का आदर करूंगी, ननद को प्यार करूंगी, भसुर से परदा करूंगी ॥३॥

उत्तर मिला कि नदी के तीर पर कदम्ब और चन्दन का वृक्ष है। वहां पर भगवान् बालक की सृष्टि करते हैं चली जाओ। स्त्री ने वहाँ जाकर भगवान् से प्रार्थना की कि मैंने इतना तीर्थ किया फिर भी बाँझ ही रह गई ॥४॥

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्मोत्सव के उछाह का वर्णन

( १८ )

नन्द दुआरे कीरतन[1] होला देस देस आनन्द ए।
देस देस के लोग जागे, धगड़िनि नाहिं जागेले ए ॥१॥
उठु उठु धगड़िनी गरभी गुमानी, डीठ के ढारहु पाँव ए।
नन्द जसोदा घरे कान्ह जनमले, तीनों लोक आनन्द ए ॥२॥
उहवाँ से धगड़िनि दुअरा आइलि, बोल बोलले अभिमान ए।
लाल पाट के जाजिम माँ गेले, खोरी खोरी डसाव[2] ए ॥३॥
उहवाँ धगड़िनि ओवरिनि अइली, बोल बोलेले अभिमान ए।
सोने के छुरी हम नार छीनवि,[3] रूपे की थारी नहवाऊ ए ॥४॥
गंगा जी से जल भरि मँगाइवि कान्ह के नहवाइवि ए।
ओवरिनि बइठलि कहत जसोदा, धगड़िनि अरज हमार ए ॥५॥
कवन वहतर[4] रउरा चाही से, हमे कही ना समुझाई ए।
पाट पीतम्बर हमरा के वाढहु जीयसु[5] बबुआ तोहार ए ॥६॥
पियर वहतर हमरा के चाही, हमे आनि पहिराइ ए।
पहिरि ओढ़िय धगड़िनी अइली, उनका से अरज[6] हमार ॥७॥
अइसन असीस[7] दे ए धगड़िनि, जीयसु बबुआ हमार ए ॥८॥

---

[1]कीर्तन। [2]बिछाओ। [3]काटूंगी। [4]वस्त्र। [5]जीवें। [6]विनती।
[7]आशीर्वाद।

नन्द के घर लड़का पैदा हुआ है अतएव कीर्तन हो रहा है और देश देश में आनन्द मनाया जा रहा है। सब लोग जग गये है परन्तु धाय अभी तक नहीं जगी ॥१॥

तब किसी ने धाय के घर जाकर उससे कहा कि ऐ घमंडी धाय! उठो तथा यहाँ से चलो। नन्द और यशोदा के घर पुत्र पैदा हुआ है अत तीनों लोक में आनन्द फैला हुआ है ॥२॥

तब धाय उठकर अपने घर से नन्द के द्वार पर गई और अभिमान से युक्त बोली बोलने लगी उसने कहा कि लाल रंग का जाजिम लाओ और उसे बिछाओ ॥३॥

उसके बाद धाय घर में आई और अभिमान पूर्वक कहा कि इस बच्चे का नार (नाल) काटने के लिए सोने की छुरी लाओ और नहाने के लिए चाँदी का थाल लाओ ॥४॥

गंगा जी का जल लाओ जिससे मैं इस बालक को नहलाऊँ। घर में बैठी हुई यशोदा ने कहा कि ऐ धाय! मेरी विनती सुनो ॥५॥

तुम्हें कौन-सा वस्त्र चाहिए इस बात को समझ कर कहो। धाय ने उत्तर दिया कि मुझे रेशमी कपड़ा मिलना चाहिए। तुम्हारा बच्चा चिरायु हो ॥६॥

धाय ने कहा मुझे पीला वस्त्र पहनाओ। जब धाय पीले वस्त्र को पहन कर आँगन में खड़ी हुई तब यशोदा ने उससे विनती करते हुए कहा कि ऐ धाय! तुम ऐसा आशीर्वाद दो जिससे हमारा बच्चा बहुत दिन तक जीता रहे ॥७।८॥

इस गीत में पुत्र-जन्म के उत्सव का बड़ा ही सुन्दर वर्णन है। आनन्द के इस अवसर पर धाय का 'डिमाण्ड' बढ़ता ही चला जाता है। पुत्र-जन्म के समय पर इस प्रकार के उत्सव सर्वत्र देखे जाते हैं। अत उपर्युक्त वर्णन बहुत ही स्वाभाविक मालूम पड़ता है।

## सन्दर्भ—प्रसव-पीड़ा का वर्णन

( १९ )

सोने का खरउवाँ राजा रामचन्द्र, आमा से अरज करे हो।
ए आमा जीरवा[1] अइसन धनी पातर, वेदने वेयाकुल बोलावे हि हो॥१॥
जइतीं त बबुआ[2] जइतीं, त तोहरा बचनिया सुनि हो।
ए बबुआ तोरी धनी हाथवा के सकट[3], मुँहवा से फुहर[4] बोले हो॥२॥
काँखहु ए धनी काँखहु, कोठिला के आन धइले हो।
ए धनिया रामजी के बान्हल मोटरिया[5], कले कले[6] खुलेला हो॥३॥

सोने के खटाऊँ पर चढ़े हुए राजा रामचन्द्र अपनी माता से प्रार्थना करते हैं कि ऐ माता! जीरे के समान पतली मेरी स्त्री प्रसव-वेदना में व्याकुल है और आप को बुला रही है॥१॥

माता ने उत्तर दिया कि ऐ बेटा! तुम्हारे वचन को सुन कर मैं अवश्य जाती परन्तु तुम्हारी स्त्री बड़ी ही कजूस है और मुंह से गन्दी बातें बकती है॥२॥

तब रामचन्द्र ने अपनी स्त्री से कहा कि ऐ स्त्री किसी प्रकार से तुम कष्ट सह लो। ईश्वर के द्वारा बाँधी गई गठरी (पुत्र) धीरे-धीरे खुल रही है॥३॥

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्मोत्सव में दान का वर्णन

( २० )

चारु खण्ड के हवेलिया[7], चुने चुनवटल रे।
एजी ताहि चढ़ि सुते, राजा दसरथ, कोसिला रानि लाढ[8] लावेरे॥१॥
का हम देवों बभन जी के अवरु भटन जी के रे।
का हम देवों धगडीनि, कन्हैया जी के जनम नु रे॥२॥

---

[1] जीरा। [2] जाती। [3] कजूस। [4] गन्दी बाते। [5] पुत्र। [6] धीरे-धीरे।
[7] घर। [8] नखरा।

सोनवा मैं देवो बभन जी अवरु रूपवा भटन जी के रे।
रानी पाँचो[1] टुक कपड़ा धगड़िनिया, कन्हैया के जनम नु रे ॥३॥
पहिरि ओढ़ि धगडीनि ठाढ भइली, अदित[2] मनावेली[3] हो।
अदीत बढसु कवन राम के सन्तति, जाँहा मोर आदर हो ॥४॥

चार खण्ड की बहुत बड़ी हवेली थी जिसमे सफेदी की गई थी। उसी मकान मे राजा दशरथ सो रहे है और रानी कौशिल्या नखरा कर रही है ॥१॥

रानी ने राजा ने कहा कि मेरे राम का जन्म हुआ है अतएव इस शुभावसर पर मैं ब्राह्मणो को, भाँटो को और धाय को क्या पुरस्कार दूं ॥२॥

राजा ने उत्तर दिया कि राम के जन्मोत्सव में मैं ब्राह्मणो को सोना, भाटो को चाँदी (रुपया) और धाय को पाँचो टूक (सारी, जम्पर, ओढनी आदि) कपडा दूँगा ॥३॥

धाय ने सारा पकडा पहन लिया और घर के आँगन मे खडी होकर वह भगवान् सूर्य से प्रार्थना करने लगी कि भगवान्! दशरथ के सन्तति की वृद्धि हो जिससे मेरा इस घर मे सदा आदर होता रहे ॥४॥

## सन्दर्भ—स्त्री के दोहद का वर्णन; सासु की उक्ति वधू के प्रति

( ७१ )

मचिया बइठल तुहु ए सासु हो।
लागेला करइला मे फूल, मने मने हुलसेला[4] हो ॥१॥
मचिया बइठलि तुहु ए धनि नारि सुलछनी[5] हो।
ए धनि कवन कवन फल मन भावे, कही ना समुझावहु हो ॥२॥
फालावा त भावेला आमावा के, अवरु इमिलिया के नु हो।
ए प्रासु सेव, बदाम, छोहाड़ा त अवरु ना मन भावेला हो ॥३॥

---

[1]पाँच कपड़ा (धोती, कुर्ता, लम्बी चादर और पगड़ी या सारी, जम्पर, ओढ़नी आदि)। [2]आदित्य (सूर्य)। [3]पूजती है। [4]प्रसन्न होती है। [5]सुन्दर लक्षणवाली।

मचिया बइठलि तुहु ए धनि नारि सुलछनि हो।
धनी कवन पहिरन मन भावेला, कही ना समुझावहु हो ॥४॥
सरीया[1] त भावेला अतर कई, लाहँगा दरस कइ ए।
प्राभु चोलिया त भावेला कुसुम[2] कइ, अवरु ना मन भावेला हो ॥५॥

मचिया पर बैठी हुई ऐ सास! करैला मे फूल लग रहा है। अतः मुझे वडी प्रसन्नता हो रही है॥१॥

पति कहता है कि ऐ सुलक्षणा स्त्री! तुम्हे कौन सा फल अच्छा लगता है, इसे स्पष्ट कहो॥२॥

स्त्री ने कहा कि मुझे आम का फल, इमली, सेव, बादाम और छुहारा अच्छा लगता है और कोई चीज़ अच्छी नही लगती॥३॥

पति ने पूछा कि ऐ स्त्री तुम्हे कौन सा कपडा पहिनने के लिए अच्छा लगता है तब स्त्री ने जवाब दिया कि मुझे सारी, लहँगा और कुसुम्भी रग की चोली अच्छी लगती है और कुछ नही॥४॥

## सन्दर्भ—सुखपूर्वक पुरुष का वर्णन

( २२ )

सावन भदउवाँ के रतिया, देखत डर लागेला हो।
राजा खोल ना वजर केवार[1], हम ही रउरा सोइबि हो॥१॥
घरी राति गइली, पहर राति बितली नु हो।
राजा छोडिद ना हमरो आँचरवा, आँगानवा हम जाइबि हो॥२॥
किया हमरो मइया जगावेले, वहिन हाँक[2] पारेले हो।
धनिया कवन जरूर[3] तोहरा लगले; आँगन तुहुँ जालु नु[4] हो॥३॥
नाहिं राउर मइया जगावेली, वहिन हाँक पारेलिनि हो।
राजा बडा रे जरूर हमरा लगले आँगन हम जाइबि हो॥४॥

---

[1] साडी। [2] कुसुम्भी रग। [1] कपाट (दरवाजा)। [2] आवाज देना। [3] आवश्यकता। [4] जाती हो।

एक लात[1] देली चउकठ[2] पर, दोसर लात आँगाना मे हो।
राजा बाजे लागल मगल बधाव[3] महल उठे सोहर हो ॥५॥
आँगाना त नाचेली ननदिया, दुवारा पर कसबिनि[4] हो।
राजा त हो प्रभु कथक[5] नचावेले, बबुआ[6] जनम लिहले हो ॥६॥

कोई स्त्री अपने पति से कह रही है कि सावन और भादो की अँधेरी रात को देख कर बडा डर मालूम होता है। ऐ पति! कमरे के दरवाजे को खोलो, मैं तुम्हारे साथ ही सोऊँगी ॥१॥

स्त्री जब अपने पति के साथ एक घडी तथा एक पहर तक सो चुकी तब उसने कहा कि ऐ पति मेरा आँचर छोड दो क्योंकि मैं आँगन में जाना चाहती हूँ॥२॥

पति ने पूछा कि क्या मेरी माता तुमको जगाने आयी है अथवा मेरी बहन तुमको बुला रही है। ऐ स्त्री! तुम्हें कौन सी ऐसी आवश्यकता आ पडी है जिसके कारण से तुम बाहर जाना चाहती हो ॥३॥

पत्नी ने उत्तर दिया कि न तो आपकी माता मुझे जगाने आई है और न आपकी बहिन ही मुझे बुला रही है। ऐ पति! मुझे बहुत बडी आवश्यकता है इसीलिए मैं बाहर जाना चाहती हूँ ॥४॥

इतना कहकर पत्नी ने एक पैर चौखट पर और दूसरा पैर आँगन में दिया। बाहर आते ही उसे पुत्र पैदा हो गया जिससे मगल वाद्य बजने लगा और महल में सोहर गाया जाने लगा ॥५॥

पुत्र-जन्म के उत्सव में आँगन में ननद नाचने लगी तथा द्वार पर वेश्या नाचने लगी और आनन्द मे विभोर पति ने भाँड नचाना शुरू कर दिया ॥६॥

## सन्दर्भ—पुत्र-जन्मोत्सव का वर्णन

( २३ )

चारु चउखण्ड के पोखरवा[7], त चुने चुनवटल हो।
ए जी ताहि चढि राम करे दतुवनि, सीता घरील[8] लेले हो ॥१॥

[1] पैर। [2] चौखट। [3] वाद्य (बाजा)। [4] वेश्या। [5] कत्थक (भाँड़)। [6] पुत्र। [7] तालाब। [8] घडा।

का ओहो राम का घरे रहले,का मधुवने⁷ गइले हो।
ए जी दुअरा लगइते लखरॉव⁸, बहुरि⁹ सीता देखसु हो ॥२॥
का एहि सीता घरे रहले, का नइहरे⁷ गइले हो।
ए जी कल मे पुतवा बियइती¹, सुनति सुख सोहर हो ॥३॥
हकर¹ अजोधा के काहारा, बेगहि चलि आवसु हो।
भइया जलदी से डँडिया फानाव, नइहर पहुँचाव नु हो ॥४॥
मचिया वइठलि तुहु आमा, पुरुप बिरह² बोलेले हो।
आमा काहे के धिया जनमलु, पुरुष बिरह बोलेले हो ॥५॥
कॉच ही बॉसावा कटइह, बिनइह डागा⁴ डाल नु हो।
ए बेटी ओहि मे भरइह तिल चाउर,गोसइँया⁵ परसन¹⁰ होइहे हो॥६॥
अदित मनवही ना पवलों, गोसइयॉ परसन भइले हो।
लालाना बाजे लागल अनघ¹¹ बधाव, महल उठे सोहर हो ॥७॥
ऑगन वहरइति¹² चेरिया, त अवरु लउँडिया नु हो।
बीरहा बोलना के दइना बोलाइ, सुनसु सुख सोहर हो ॥८॥
चटर¹³ चटर राम अइले, ऑगनवॉ में ठाढ भइलनि हो।
ए धनिया हमहो हरलीं¹⁴ रउरा जीतलीं¹⁵,सुनिले सुख सोहर हो ॥९॥
मोरा पिछुवारावा नोनिया¹⁶ भइया, बेगे चलि आव नु हो।
भइया जलदी से लाव¹⁷ लखराव¹⁸, बहुरि सीता देखसु¹⁹ हो ॥१०॥

एक बहुत बडा तालाव है जो चूने मे पुता हुआ है। उसके किनारे बैठ कर रामचन्द्र जी दातौन कर रहे है और सीता जी घडे मे पानी भर रही है ॥१॥

---

¹परदेश। ²लक्षाराम (बगीचा)। ³फिर। ⁴मायका। ⁵बच्चा पैदा करती। ⁶पुकारो। ⁷व्यंग्य वचन। ⁸सूप या डाली। ⁹पति। ¹⁰प्रसन्न। ¹¹अत्यधिक। ¹²झाड़ू देती हुई। ¹³खडाऊ पर चट-चट शब्द करते हुए। ¹⁴हार गया। ¹⁵जीत गई। ¹⁶मकान बनाने वाले कारीगर। ¹⁷लगाओ। ¹⁸लक्षाराम (बडा बगीचा)। ¹⁹देख सके।

सीता जी कहती हैं कि राम के घर रहने अथवा परदेश में जाने से क्या? अर्थात् उनका घर रहना व्यर्थ है। यदि द्वार पर वे एक बगीचा लगाते तो मैं उसे आनन्द पूर्वक देखती ॥२॥

राम ने उत्तर दिया कि सीता के घर रहने अथवा मायके जाने से ही क्या? यदि उसे पुत्र पैदा होता तो मैं सुखपूर्वक सोहर सुनता ॥३॥

इस पर क्रुद्ध होकर सीता ने अयोध्या के पालकी ढोने वाले कहारों को शीघ्र बुलाया और कहा कि मुझे पालकी पर बैठा कर मायके पहुँचा दो ॥४॥

मायके पहुँच कर सीता ने अपनी माता से कहा कि मचिया पर बैठने वाली ऐ माता! मेरा पति मुझसे व्यंग्य वचन बोल रहा है। ऐ माता! तुमने मुझे लड़की के रूप में क्यों पैदा किया ॥५॥

इस पर माता ने उत्तर दिया कि ऐ बेटी! तुम कच्चे बाँस को कटवा कर उसका सूप अथवा छबड़ी (डाली) बनवाना और उसमें तिल और चावल भरवा देना। इससे तुम्हारा पति प्रसन्न हो जायेगा ॥६॥

स्त्री ने अभी सूर्य की पूजा भी नहीं की थी कि भगवान् प्रसन्न हो गये और इस स्त्री को पुत्र-रत्न पैदा हुआ। घर में बाजे बजने लगे और महल में सोहर गाया जाने लगा ॥७॥

स्त्री ने कहा कि ऐ आँगन में झाड़ू देने वाली दासी! व्यंग्य वचन बोलने वाले मेरे पति को बुला लाओ, जिससे वह इस सुन्दर सोहर को सुने ॥८॥

पति खड़ाऊँ पर चढ़ा हुआ चट-चट शब्द करता हुआ आँगन में खड़ा हो गया और स्त्री से बोला कि ऐ प्यारी! तुम जीत गई और मैं हार गया ॥९॥

पति ने कहा कि ऐ मेरे घर के पीछे रहने वाले कारीगर (माली)! तुम लोग शीघ्र आओ और शीघ्र एक बगीचा लगाओ जिससे सीता उसे देख कर प्रसन्न होवे ॥१०॥

## सन्दर्भ--पुत्र के विना स्त्री की मनोव्यथा का वर्णन

( २४ )

पानावा अइसन हम पातर[1], कसइलि[2] अइसन ढुनमुनि[3] हो।
ए ललना फुलवा अइसन सुकुवारि[4], चनन अइसन गमकीले[5] हो॥१॥
इ तीनु फूल जाहॉवा मिलते, ऑगाना में लगइतों नु हो।
ए ललना हरि मोरा वइठे पूजनरिया[6] हम लोर्हि[7] चढइतों नु हो॥२॥
एक दिन ए राम जी उहे रहले, जाहि दिन वियाह भइले हो।
ए राम जी निहुरि[8] निहुरि चरन छुवले, चिटुकि[9] सेनुरा लावेले हो॥३॥
एक दिन ए राम जी उहे रहले, जाहि दिन गवना भइले हो।
ए रामजी आगा आगा घोडा दउरवले[10], त पाछा डाँडी आवेला हो॥४॥
ए राम जी तोसक तकियवा लगवले, नजरियो[11] ना उतारेले हो।
जइसन वन मे के कोइलरि[12], वने वने कुहुकेले[13] हो॥५॥
ए राम ओइसन जियरा हमरा कुहुकेला, एक रे वालक विनु हो।
जइसन वोरसी[14] के आग हवे धीरे धीरे सुनुगेला[15] हो॥६॥
ओइसे[16] जियरा हमरा सुनुगेला, एक रे वालक विनु हो॥७॥

कोई स्त्री कहती है कि मै पान की तरह पतली, सुपारी के समान सुन्दर, फूल के समान कोमल और चन्दन के समान सुगन्वित हूँ॥१॥

अगर सुन्दर और सुगन्धित फूल मुझे मिलते, तो मै उन्हे लाकर आँगन मे लगाती, और जब मेरा पति पूजा करने के लिए वैठता, तब मै उन्हे चुन कर उसे देती॥२॥

एक दिन वह था जिस दिन मेरा विवाह हुआ और पति ने झुक-

---

[1]पतली। [2]सुपारी। [3]सुन्दर। [4]सुकुमार। [5]सुगन्धित। [6]पूजा के लिए। [7]चुनना। [8]झुककर। [9]चुटकी। [10]दौडाया। [11]दृष्टि (नजर)। [12]कोकिल। [13]बोलती है। [14]अँगीठी। [15]जलती है। [16]उसी प्रकार से।

झुककर मेरा चरण-स्पर्श किया, तथा चुटकी से मेरी माँग मे सिन्दूर लगाया ॥३॥

एक दिन वह था जिस दिन मेरा गवना हुआ। उस दिन पति आगे-आगे घोडा दौड़ा रहा था और मेरी पालकी पीछे-पीछे जा रही थी ॥४॥

एक दिन वह था जब पति मेरे लिए तोसक-तकिया पलग पर बिछाया करता था, परन्तु आज समय के फेर मे वह मेरी ओर दृष्टिपात भी नही करता ॥५॥

स्त्री कहती है कि जिस प्रकार वन की कोयल वन मे कू-कू करती फिरती है उसी प्रकार मेरा हृदय एक पुत्र के बिना दु खी हो रहा है ॥६॥

जिस प्रकार से अँगीठी की आग धीरे-धीरे सुलगती है, उसी प्रकार हमारा हृदय एक बालक के बिना कष्ट पाता है, तथा धीरे-धीरे जलता रहता है ॥७॥

## सन्दर्भ—वन्ध्या की मनोव्यथा का वर्णन

( ७५ )

बाव[1] बहेले पुरवइया, उतरही झकोरेले हो ।
ए ललना रुकमीनि सुतेली ओसारवा[2], त गोदिया भतीज लेले हो ॥१॥
घर मे से निकले भउजइया, अँगानावा मे ठाढ भइली हो ।
ए ललना झपटि के छोरेली भतीजवा, रुकमिनि मनवा दुखीत हो ॥२॥
घर में से निकलेलि आमा, रुकमिनि समुझावेलि हो ।
ए रुकमिनि का ओहि आनाका[3] रे बालकवा, तोर जनम अकारथ हो ॥३॥

---

[1]वायु। [2]बरामदा। [3]दूसरे का।

का ओहि आमावा का खइले, अठिलिया[1] के चटले नु[2] हो।
ए रुकमिनि का ओहि अनका रे बालाकावा, तोर जनम अकारथ
हो।४।

लाल पियर[3] ना पहिरलीं, चउक[4] ना बइठलीं[5] हो।
ए ललना गोदिया[6] बालक ना खेलवलीं[7], मोरे जनम अकारथ
हो।।५।।

पुरवैया हवा वह रही है और उत्तर की हवा झकझोर रही है। ऐसे समय मे रुक्मिणी नाम की कोई स्त्री अपने भतीजे को गोदी मे लेकर बरामदे में सो रही थी।।१।।

घर में मे भौजाई निकली और आँगन मे आकर खडी हो गई। उसने झपट कर रुक्मिणी की गोद मे अपने बालक को छीन लिया। इस कारण रुक्मिणी बहुत दु खी हुई।।२।।

इसके बाद माता घर मे निकली और अपनी पुत्री को दु खी देखकर समझाते हुए कहा—ऐ रुक्मिणी तुम दूसरे के बालक के छीने जाने पर दु खी क्यों होती हो? पुत्र न होने के कारण तुम्हारा जन्म अकारथ ही गया।।३।।

माता ने कहा—दूसरे के आम खाने और गुठली चाटने मे क्या लाभ? ऐ रुक्मिणी! दूसरे के बालक को लेकर सोने मे क्या फायदा? क्योकि वह आनन्द क्षणभगुर है।।४।।

इस पर दु खी होकर रुक्मिणी ने कहा—मैंने अपने जीवन मे लाल तथा पीला कपडा कभी नही पहना और न कभी पति के साथ चौका (पूजा-वेदी) पर ही बैठी। मेरी गोदी मे बालक न होने के कारण मेरा जन्म व्यर्थ ही गया, अर्थात् मेरा जीना असफल रहा।।५।।

---

[1]गुठली। [2]चाटना। [3]पीला। [4]चौका (पूजा वेदी)। [5]बैठी। [6]गोद में। [7]खेलाया।

पुत्र के अभाव में स्त्री के हृदय में कितनी मानसिक वेदना उत्पन्न होती है इसका बड़ा ही मार्मिक चित्रण ऊपर के गीत में किया गया है। वास्तव में स्त्रियाँ पुत्र के बिना अपने जीवन को निरर्थक समझती हैं। उनके हार्दिक कष्ट का अनुमान करना कठिन है।

## सन्दर्भ—गोपियों द्वारा कृष्ण की धृष्टता का यशोदा को उलाहना

( २६ )

दही बेचे चलली गोवालिनि[1], आरे सिर पर मटुक[2] लिहले हो।
आरे गले गज-मुकुता के हार, त ओढेली पितम्बर[3] हो ॥१॥
एक बने गइली दोसरे बने, अवरु तिसर बने हो।
आरे बीचवा कन्हइया बटवारावा[4], डहरिया[5] हमरो रोकेले हो ॥२॥
दही, दूध दिहिले त ना ले ले, डहरिया हमरो रोकेले हो।
ए राम मांगेलै कन्हैया जीव के रतिया[6]. धरम छोड़ावेले हो ॥३॥
मीलहु सखिया[7] सलेहरि, अवरु सनेहरि[8] हो।
ए सखि मिलि जुलि आगन जसोदा, ओरहन[9] देवे जाइवि हो ॥४॥
ए मइया बरजि[10] ना आपन रे बेटवना[11], डहरिया हमरो रोकेले हो।
दही, दूध, दिहितो ना मानेले, डहरिया हमरो रोकेले हो ॥५॥
मेटि घाल सिर के सेनुरवा[12], नयन भरि काजर हो।
ए बहुआ मेटि डाल दाँतावाँ के मिसिया[13], कन्हैया नाहिं घेरिहें जी हो ॥६॥
धनि के बइठइवों[14] दाँतें मिसिया, नयन भरि काजर हो।
ए मइया डाटि[15] फोरि करवोंरे ईंगुरवा[16], कन्हैया ललचाइवि हो ॥७॥

---

[1]ग्वालिन। [2]घड़ा। [3]पीताम्बर। [4]बटमार (डाकू)। [5]मार्ग। [6]इन्द्रिय-सुख (भोग)। [7]सखी। [8]प्रेमी। [9]उलाहना। [10]मनाकर दो। [11]लड़का। [12]सिंदूर। [13]मिस्सी (पाउडर)। [14]लगाऊँगी। [15]दाँत से। [16]सिन्दूर।

कुछ ग्वालिनें सिर पर दही का मटका लेकर दही बेचने को चलीं। उन्होंने अपने गले में गज-मुक्ता का हार और शरीर में पीताम्बर वस्त्र पहन रक्खा था ।।१।।

वे अपना दही बेचने के लिए एक स्थान से दूसरे स्थान तथा तीसरे स्थान पर गई। इतने में श्रीकृष्णजी रास्ते में मिल गये और उन्होंने उनका मार्ग बीच रास्ते में रोक लिया ।।२।।

वे कहती हैं कि श्रीकृष्ण को दूध तथा दही दिया गया, परन्तु उन्होंने अस्वीकार कर दिया। वे हम लोगों से इन्द्रिय-सुख माँग रहे थे और इस प्रकार हमारा धर्म छुड़ाना चाहते थे ।।३।।

वे आपस में कहती हैं कि ऐ स्नेह करने वाली सखियो, हम लोग आपस में मिलकर अर्थात् इकट्ठी यशोदा के घर चलें और उनके पुत्र के कुकर्म के लिए उलाहना दे आवें ।।४।।

उन्होंने जाकर यशोदा से कहा, कि ऐ माता! आप अपने लड़के को मना कर दीजिये, क्योंकि वह बार-बार रास्ते में हम लोगों को छेड़ता है तथा दही, दूध देने पर भी नहीं मानता ।।५।।

इस पर यशोदा ने उत्तर दिया कि तुम लोग अपने सिर का सिन्दूर और आँखों का काजल मिटा दो, अपने दाँत की मिस्सी (पाउडर) को नष्ट कर दो। तब कृष्ण तुम लोगों को नहीं छेड़ेंगे ।।६।।

तब गोपियों ने उत्तर दिया कि हम लोग अपने दाँतों में अब अधिक मिस्सी लगावेंगी, आँखों में काजल लगायेंगी, माँग में खूब मोटा सिन्दूर लगावेंगी। इस प्रकार श्रीकृष्ण को हम लोग और भी ललचावेंगी ।।७।।

श्रीकृष्ण के बाल्यकाल की नटखट प्रवृत्ति का यह बड़ा ही सुन्दर उदाहरण है। श्रीकृष्ण की 'दुष्टता' के कारण लोगों के उलाहनों के मारे यशोदा की नाकों में दम आ गया था। परन्तु वह नटखट कृष्ण को समझाने में असमर्थ थी। सूरदास ने अपने पदों में श्रीकृष्ण की बाल-लीला का बहुत ही सुन्दर चित्रण किया है।

## सन्दर्भ—राधाकृष्ण की प्रेम-लीला का वर्णन

(२७)

घर मे से निकले राधा रनिया, अगनवाँ मे ठाढ भइली।
ए ललना हँसि के पूछेलि जसोदा, काहे रे बहुआ[1] बेदिल[2] हो ॥१॥
लाज सरम[3] केरि बतिया, कहल नाहिं जाला नु हो।
ए सासु पलँग रखल मोरी तिलरी[4], नाहि त आजु मिलेला हो ॥२॥
नाहाई धोई अइले सीरि क्रुसना[5], आँगाना मे ठाढ भइले हो।
ए ललना हँसिके पूछेलि जसोदा, काहे रे बबुआ बेदिल हो ॥३॥
लाज सरम केरि बतिया, कहल नाहि जाला नु हो।
ए आमा बनबीरिदा[6] केरि बँसुली[7], से हो चोरि भइल हो ॥४॥
जेकर लिहल बबुआ तिलरी, से हा तोहार बन्सी लिहल[8] हो।
ए बबुआ देइ घाल बहू केरे तिलरिया, बँसुलिया हम दिया देवि हो ॥५॥
इ जनि जान सासु लाहे के तिलरिया, सहत[9] बाटे हो।
ए सासु सावा ही लाख केरे तिलरिया, रेसम में गुहावलि[10] हो ॥६॥
इ जनि जान आमा बाँस के बँसुलिया, हामार हवे हो।
ए आमा आढाइ ही लाख केरे बँसुलिया, त सोना मे मढावलि हो ॥७॥
एही बँसुलिया कारन मारबि अवरु गरिआइबि, घर मे कुठेठि[11] लाइबि हो।
ए आमा नइहर के डोहवा[12] रे देखाइबि इहाँ से दुरु दुरु[13] करबो हो ॥८॥
गोडवा[14] मे लवले चटकउवाँ पउवाँ, हाथावा सोवरनी साटी हो।

---

[1]वधू। [2]उदासीन। [3]शम। [4]हार। [5]श्रीकृष्ण। [6]वृन्दावन। [7]बाँसुरी। [8]ले लिया। [9]सस्ता। [10]गुँथवाया। [11]झगड़ा। [12]उजाड़ स्थान। [13]भगा देना। [14]पैर।

ए ललना चलि भइलों सरहजी नगरिया, हम लाहारा[1] रे लगाइबि हों ॥९॥

ए सरहजी कवन अवगुन तुहुँ कइलू, ननद तुहे गरियावेले हो ॥१०॥

झपा[2] में से कढली साटन सारी अवरु पीतवर हो।

ए ललना परते परते लर्वाल रे मोहरिया, ओरहनवा[3] देवे जाइबि हो ॥११॥

ए ननदी! कवन अवगुन हम कइलीं, तुहु गरियावेलु[4] हो।

कवन जे सखी उजे कहुवे, कवन सखि सुनुवे नु हो ॥१२॥

आरे कवन लर्वाज लइया[5] लवलसि[6], भऊजी पतियालु[7] नु हो।

कवनो ना सखी उजे कहुवी, कवनो सखी ना सुनुवी हो ॥१३॥

आरे सिरि कुरना लवज लइया लवले, त हम पतियालीं नु हो।

कारी वदन पर आताना[8] खोटाई, गोराइया पर कातानु[10] हो ॥१४॥

ए ललना कारी वदन उनुकर[11] हउवे, लका अगिया[12] लावेले हो ॥१५॥

घर मे मे राधा रानी निकली और आँगन मे आकर खडी हो गई। यशोदाजी हँस कर उनमे पूछती है कि ऐ वहू, तुम दु खी तथा उदासीन क्यो हो? ॥१॥

राधा ने उत्तर दिया कि यह लज्जा की वात है, अत मुझसे कहा नही जाता। ऐ माम! मैंने अपने पलग पर हार रख दिया था, वह आज नही मिल रहा है ॥२॥

श्रीकृष्णजी स्नान करके आँगन में आकर जब खडे हुए, तब उनकी माता यशोदा ने उनमे पूछा कि ऐ पुत्र! तुम आज उदासीन क्यो हो? ॥३॥

श्रीकृष्ण ने उत्तर दिया कि ऐ माता! मुझे कहने मे लज्जा लगती है। मेरी वृन्दावन की वाँसुरी आज चोरी चली गई है ॥४॥

---

[1] झगडा। [2] वक्स। [3] उलाहना। [4] गाली देना। [5] झूठ वोलने वाली। [6] मिथ्यारोप। [7] लगाया। [8] विश्वास करना। [9] दुष्टता। [10] कितना। [11] उनका। [12] आग।

यशोदा ने उत्तर दिया कि जिसका तुमने हार चुरा लिया है उन्होंने तुम्हारी वंशी भी चुरा ली है। ऐ पुत्र! तुम बहू का हार दे दो तो मैं तुम्हारी मुरली भी दिला दूंगी ॥५॥

बहू ने कहा कि ऐ सास! तुम यह मत जानो कि हमारी माला (हार) सस्ती है। मेरा हार सवा लाख रुपये का है और रेशम में गूँथा गया है ॥६॥

श्रीकृष्ण ने कहा कि ऐ माता! मेरी बाँसुरी भी बड़ी कीमती है। उसका दाम ढाई लाख है और सोने में मढ़ी हुई है ॥७॥

यदि बाँसुरी नहीं मिली तो मैं राधा को मारूँगा, गाली दूंगा और घर में झगड़ा पैदा कर दूंगा। मैं राधा को मायके पहुँचा कर दुःख दूंगा और यहाँ से खदेड़ दूंगा ॥८॥

श्रीकृष्ण ने खड़ाऊँ पैर में पहन लिया और हाथ में सोने की छड़ी ली। वे अपनी सरहज (साले की स्त्री) के गाँव झगड़ा लगाने के लिए चल पड़े ॥९॥

कृष्ण ने सरहज से कहा कि तुमने कौन सा अपराध किया है जिसके कारण तुम्हारी ननद (मेरी स्त्री) तुम्हें गाली देती है ॥१०॥

यह सुनकर सरहज बहुत क्रोधित हुई और उसने अपने बक्स में से साटन की साड़ी और पीताम्बर निकाला और उलाहना देने के लिए ननद के घर चल पड़ी ॥११॥

वहाँ जाकर उसने अपनी ननद से पूछा कि हमने कौन सा अपराध किया है जिसमें तुम मुझे गाली दे रही हो। इस पर ननद ने उत्तर दिया कि किस आदमी ने मुझे गाली देते सुना है और किसने तुमसे यह बात कही है ॥१२॥

किस झूठे ने मेरे ऊपर यह मिथ्यारोप किया है। इस पर भावज ने उत्तर दिया कि सखी ने मुझसे यह बात नहीं कही है ॥१३॥

झूठे श्रीकृष्ण ने ही यह मिथ्यारोप तुम्हारे ऊपर किया है। इसीलिए मैंने विश्वास भी कर लिया ॥१४॥

श्रीकृष्ण का बदन जब काला है तब इतनी खोटाई (दुष्टता) भरी हुई है। यदि संयोग से उनका वर्ण गोरा होता तो न मालूम कितनी दुष्टता

भरी होती। कृष्ण का काला वदन है इसीलिए वे अपने रूप के अनुसार काली करतूतो के द्वारा सर्वत्र आग लगाते फिरते है अर्थात् झगडा करा देते है ॥१५॥

## सन्दर्भ--प्रिय-वियोग तथा गर्भवती स्त्री की आकृति का वर्णन

( २८ )

वरिसहु ए देव वरिसहु, मोरा नाही मने भावेला हो।
ए देव मोर पिया नान्हें[1] केरे विसनीयारे[2], अकेला काहा भीजेला[3] हो ॥१॥
पहिरि कुसुम रगे सरिया, चढलों अटरिया नु रे।
कि आरे मोरे ललना टपकि रहेला छाति वुनवा[4], मोरे निनियो ना आवेला रे ॥२॥
सुनवे त सुनवे रे ननदिया, आरे हमरी बचनिया नु हो।
कि आरे मोरे ननदो भइया केरे वोलइतु, उहे दरद मोरा जानेले हो ॥३॥
सुनवे त सुनवे रे भउजी, हमरी रे वचनिया नु हो।
कि रे भउजी दीन दस आवे देहु आसाढवा, आपन भइया वोलाई[5] देवि हो ॥४॥
ए ननदो कहीतु जहरवा[6] खाइके मरितीरे, सइयाँ विना दु खवा सहलो ना जाइ हो।
अइलनि भइया अँगनवा, दुवरिया ठाढ भइलनि हो ॥५॥
आरे ललना धनिया के मुख पियरइले,[7] त अव वस[8] वाढ[9] न हो।

---

[1] वचपन से ही। [2] शौकीन। [3] भीग रहा है। [4] बूंद। [5] वुला दूंगी। [6] जहर। [7] पीला हो गया। [8] वश। [9] वृद्धि।

आरे धनिया हमरा जो आमा के बोलइतु, त दु ख नाही अवहीत हो ॥६॥

माई रउरी हुई कुटनहरी[1], बहिनिया पिसनहरि[2] हो।
आरे पियवा रउरा हुई खेत जोतवा[3], मैं काहि के बोलाइबि हो ॥७॥

पतित के हउ तुहुँ धियवा, पतित के बहिनिया तु हो।
कि आरे धनिया पतित के तुहुँ नतिनिया[4], हम गोठहुल[5] घर देबों हो ॥८॥

माई रउरी हुइ पण्डिताइनि, बहिनिया चधुराइनि हो।
कि आरे पियवा रउरा हुई सिर साहब, हम बसहर[6] घर लेबों हो ॥९॥

कोई स्त्री कहती है कि हे देव ! खूब बरसो। परन्तु यह बरसना मुझे अच्छा नहीं लगता है। मेरा पति लडकपन से ही शौकीन है, अकेले वह कहाँ भीगता होगा ॥१॥

वह स्त्री कुसुम्भी रग की सारी को पहन करके पति का मार्ग देखने के लिए अटारी पर चढ गई। वह कहती है कि दु ख के मारे आँसू से मेरी छाती भीग रही है, मुझे निद्रा भी नही आती ॥२॥

उस स्त्री ने अपनी ननद से कहा कि ऐ ननद ! तुम अपने भाई को बुला दो, क्योंकि वह मेरा कष्ट जानता है ॥३॥

ननद ने उत्तर दिया कि ऐ भावज ! सुनो। दस दिन मे अब आषाढ का महीना आने वाला है। उस समय मैं अपने भाई को बुला दूंगी ॥४॥

इस पर भौजाई ने जवाब दिया कि ऐ ननद ! कहो तो मैं जहर खाकर मर जाऊँ। क्योंकि बिना पति के मैं अपने कष्ट को सहने में असमर्थ हूँ ॥५॥

इतने ही मे ननद का भाई (पति) परदेश से चला आया और आँगन

---

[1] कुटिला (दुष्टा)। [2] आटा पीसने वाली। [3] खेत जोतनेवाला (कृषक)। [4] पौत्री। [5] उपले रखने का गन्दा घर। [6] अच्छा तथा सुन्दर घर।

के दरवाजे पर आकर खडा हो गया। अपनी गर्भवती स्त्री का मुख देखकर वह सोचने लगा कि अब मेरे वश की वृद्धि होगी ।।६।।

पति ने पूछा कि तुमने मेरी माता को क्यो नही बुला लिया, नही तो तुम्हे इतना कष्ट नही होता। इस पर स्त्री ने उत्तर दिया कि तुम्हारी माता दुष्ट है, बहन आटा पीसने वाली है, और तुम खेत जोतने वाले हो, अत मै किसको बुलाती ।।७।।

इस पर पति ने उत्तर दिया कि तुम पतित पुरुष की लडकी हो, पतित की बहन हो, और तुम पतित की पौत्री हो। तुम्हे मै रहने के लिए गन्दा घर दूँगा ।।८।।

इस पर स्त्री ने उत्तर दिया कि आपकी माता पण्डितानी है, बहन चौधरानी है और आप बडे साहब है। अत अब मै अच्छे घर मे रहूँगी ।।९।।

उपर्युक्त गीत मे पत्नी का पति-प्रेम तथा पुरुष की निष्ठुरता का बडा ही सुन्दर चित्रण है। स्त्री तो पुरुप के वियोग मे मर रही है, परन्तु पति को जरा भी दया नही। स्त्री के द्वारा कुछ कटु शब्द कह दिये जाने पर उसे 'गन्दे' घर मे नजर बन्द कर देने की धमकी दी जाती है। इस प्रकार की घटनाएँ गाँवो मे प्राय रोज ही हुआ करती है। गृह-कलह तो देहातो में दैनिक घटना-सी हो गई है। अत उपर्युक्त चित्र अत्यन्त स्वाभाविक मालूम पडता है।

## सन्दर्भ—स्त्री की प्रसव पीड़ा का वर्णन

( २९ )

पच पच[1] पानवा के बिरवा, लवँगिया के मुसुकरि[2] रे।
ए ललना देहुँगे ननदजी का हाथे, ते बिरवा लगावसु रे ।।१।।
सुपुली[3] खेलत तुहु ननद, मोर पियारी ननद रे।
ए ननदी आपन भइया देई ना बोलाई, मैं दरद बेयाकुल रे ।।२।।

---

[1]पाँच। [2]खोच देना। [3]लडको का एक खेल विशेष।

जुववा[1] खेलत तुहु भइया अवरु बीरन भइया हो।
ए भइया प्रानप्यारी भउजी हमार, दरद में बेयाकुल हो ॥३॥
जुववा लड़वनी बेल तर अवरु बबुर तर हो।
ए ललना खबरि पड़मेले राजा ओवर, कहना धनि कुसल हो ॥४॥
डाँड मोर बथेला गाहागहि[3], कपार मोर टनकेला[4] हो।
ए प्रभु पृथ्वी मोरे सुझेला अलोपीत[5], अँगुरी में दम[6] बसे हो ॥५॥
घरवा त रहिते बनाइ दिहती, कारीगरवा बोलाई दिहती हो।
इहे बिरिज[7] नारि मोटरिया खोलेले नारायन हो ॥६॥
जामहु[8] ए बाबू जामहु, मोहि जुड़वावहु हो।
ए बाबू बाप के होइहे छत्र छाँह, बहिनियाँ के ओठगन[10] हो ॥७॥
हम ना अइबो ए आमा, हम ना अइबों हो।
ए आमा मइलहि[11] लुगवा सुतइबु, आरेइया[12] कहि बोलइबु तु हो ॥८॥
आवहु ए बबुआ आवहु मोहि जुड़वावहु हो।
साफहि लुगवा[13] सुताइबि[14] बबुआ काहि बोलाइबि हो ॥९॥

पाँच-पाँच पान का बीड़ा लगाया गया और उनमें लवंग खोस दिया गया। भावज ने कहा कि ननद के हाथ में इन पान को दे दो ॥१॥

भावज ने फिर कहा कि ऐ नुपुरों बजाने वाली मेरी प्यारी ननद! तुम अपने भाई को बुला दो, क्योंकि मैं दर्द से व्याकुल हूँ ॥२॥

तब लड़की ने अपने भाई के पास जाकर कहा कि ऐ जुआ खेलने वाले मेरे भाई! हमारी प्राणों से प्यारी भावज दर्द के मारे व्याकुल है ॥३॥

---

[1] जुआ। [2] भाई। [3] जोर से। [4] दुखता है। [5] शून्य, लुप्त। [6] प्राण। [7] व्रज नारि। [8] पैदा होओ। [9] अवलम्ब। [10] सहारा। [11] गन्दा। [12] ? कहना। [13] कपड़ा। [14] सुलाऊँगी।

बबूर वृक्ष के नीचे जुआ खेलन वाले पति ने जब यह समाचार सुना तो वह दौड कर घर मे घुस गया और अपनी स्त्री से कुशल समाचार पूछा ।।४।।

स्त्री ने उत्तर दिया कि मेरी कमर मे दर्द है और मेरा सिर दुख रहा है। ऐ पति! मुझे सारी पृथ्वी शून्य-सी दिखाई पड रही है, और मेरी जान केवल अँगुलियो मे ही शेप रह गयी है ।।५।।

पति ने उत्तर दिया कि यदि घर बनवाना होता तो मै कारीगरो को बुलाकर आज ही घर तैयार करा देता। इस गर्भ मे स्थित प्रसव रूपी गठरी को भगवान् ही खोलेंगे ।।६।।

इस पर स्त्री ने कहा कि ऐ पुत्र! अब पैदा होओ, पैदा होओ और मुझे शान्ति प्रदान करो। ऐ लडके! तुम्हारी उत्पत्ति से पिता को अवलम्ब मिलेगा और बहन को प्यारी योग्य वस्तु मिलेगी ।।७।।

तब गर्भ में स्थित बालक ने उत्तर दिया कि ऐ माता! मै नही पैदा हूँगा, क्योंकि तुम मुझे गन्दे-गन्दे कपडे पर सुलाओगी और हमेशा 'रे' कहकर पुकारोगी ।।८।।

इस पर माता ने उत्तर दिया कि ऐ पुत्र! आओ और मुझे सन्तुष्ट करो। तुम्हे साफ कपडो पर मै सुलाऊँगी और 'बबुआ' कह कर पुकारा करूँगी ।।९।।

## सन्दर्भ—बन्ध्या स्त्री की मनोव्यथा, उपचार तथा पुत्र-जन्म का वर्णन

( ३० )

साभावा बइठलि राजा दसरथ सुन मोरसाध[1], सतति हम चाहिले हो।
भले बउरइलु[2] कोसिला रानि, आरे तुहे के बउरावल हो ।।१।।

---

[1] इच्छा। [2] पागल हो गई।

